की एक शैली के रूप मे विकसित हो गया था और वहुलता से प्रयोग मे लिया जाता था, जिसके अनुसार 'जाव' (यावत्) शब्द का प्रयोग कथन के सक्षिप्तिकरण का द्योतक समझा जाता था ।

जहा-जहा जिस-जिस विपय के निश्चित पाठ होते थे, उनमे से जिस सन्दर्भित विपय के पाठ को कहना होता था तो उसके लिये 'जाव' कहकर या लिखकर यह दर्शा दिया जाता था कि अमुक अमुक पाठ अमुक-अमुक जगह या शब्द से लेकर अमुक-अमुक जगह या शब्द तक समझ लिया जाय । जैसे "आइगरेण जाव सपत्तेण" वाक्य प्रयोग से यह अर्थ लिया जाना अपेक्षित है कि तीर्थंकर अरिहन्त प्रभु की स्तुति के लिये जो पाठ निश्चित है उसमे से "आइगरेण" शब्द या जगह से लेकर "सपत्तेण" शब्द या जगह तक समझ लिया जाय । इसमे "आइगरेण" से लेकर "सपत्तेण" का पाठ इस तरह से आएगा—"आइगरेण तित्थयराण सय सवुद्धाण, पुरिसुत्तमाण, पुरिससिंहाण, पुरिसवर पु डरियाण,पुरिसवर गन्धहत्थिण, लोगुत्तमाण, लोगनाहाण, लोगहियाण लोगपइवाण, लोगपज्जोयगराण,अभयदयाण, चक्खुदयाण, मग्गदयाण,सरणदयाण, जीवदयाण, वोहिदयाण, धम्मदयाण, धम्मदेसियाण, धम्मनायगाण, धम्मसारहिण, धम्मवर चाउरतचक्कवट्ठीण, दीवोत्ताण, सरणगइ पइट्ठाण, अप्पडिहय वरनाणदसणधराण, विअट्ठछउमाण, जिणाण जावयाण, तिन्नाण तारयाण, बुद्धाण वोहियाण, मुत्ताण, मोयगाण, सव्वन्नुण हव्वदरिसिण, सिव मयल मरुअमणतमक्खय मव्वावाह-मप्पुणरावित्ति सिद्धिगइ नामधेय ठाण सम्पत्तेण"

इस प्रकार जहा जहा जिस जिस सन्दर्भ मे "जाव" शब्द का प्रयोग आए वहा वहा वही सन्दर्भित पाठ समझना चाहिये ।

**१३ पाच सौ साधुओ के परिवार सहित** पेज ५ — कुछ टीकाकारो ने इसका भिन्न अर्थ भी किया है । जैसे पाच सौ साधु उनके अनुशासन मे थे, साथ थे—ऐसा नही । पर यह अर्थ ठीक नही वैठता । पाच सौ साधु साथ लेकर चलना उस वक्त की सामाजिक, भौगोलिक एव राजनैतिक आदि परिस्थितियो मे असम्भव हो, ऐसा नही लगता, फिर शब्द स्पष्ट हैं एव यथार्थसूचक हैं ।—(सम्पादक)

**१४ पाच वर्ण** पेज ५ — इन्द्र, नील, वैडूर्य, पद्म, रागादि ।

**१५ मर्यादापालक** पेज ११ — टिप्पण सख्या ६ देखें ।

**१६. सार्थवाह** पेज १३ — वणिक्, जो उस समय की पद्धति के अनुसार पूरे समूह के साथ व्यापार हेतु देशाटन पर निकलते थे क्योकि उस युग मे आवागमन

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | आदि के आक्रमण की सभावनाए निरन्तर रहती थी। उनसे रक्षा करने आदि की व्यवस्थाका पूरा भार भी स्वय पर लेकर चलता था। |
| १७ | महाहिमवान | पेज १३ | इसका अर्थ भी टिप्पण सख्या ६ के समान जानना चाहिये। |
| १८ | देवानन्दा की तरह उपासना करती है | पेज ४७ | भगवान् महावीर स्वामी की माता देवानन्दा रथ पर चढकर जिस प्रकार भगवान् के दर्शन हेतु गई एव वन्दन नमस्कार करके उपासना करने लगी एव जिसका विस्तार से वर्णन भगवतीसूत्र आदि शास्त्रो मे मिलता है, वैसा ही वर्णन यहा भी समझना चाहिये। |
| १९ | यथा अभय | पेज ६० | (जिस प्रकार अभयकुमार ने) ज्ञाताधर्म कथाग, (घासीलाल जी म०) अध्ययन १ सूत्र १४ पृष्ठ १९८-२०० |
| २० | जहा मेहकुमारे | पेज ६४ | ज्ञाता धर्म कथाग अध्ययन १ सूत्र १७ पृष्ठ २३७-२३९ (घासी लाल जी म सा) |
| २१. | जहा मेहे | पेज ७२ | ज्ञाता धर्म कथाग अध्ययन १ सूत्र ३२–३८, पृष्ठ ३७८-४३२ (घासी लाल जी म सा) |
| २२ | जहा महाबलस्स | पेज ७६ | भगवती सूत्र भाग ८ शतक ९, उद्देशक ३३, पृष्ठ ४९९–५५५ (जमालिअभिनिष्क्रमण) |
| २३. | निक्षेपक | पेज १०९ | उपसहारक वाक्य। यह शब्द इस भाव का द्योतक है कि प्रभु महावीर ने इस अध्ययन अथवा वर्ग का यह अर्थ कहा है। |
| २४ | गगदत्ते तहेव | पेज १४१ | इन गगदत्त मुनि का वर्णन भगवती सूत्र मे विस्तार से है कि किस तरह वे भगवान् के दर्शनार्थ एव धर्मोपदेश श्रवणार्थ गये थे। उसी तरह मकाई गाथापति भी गये। |
| २५ | यथा स्कन्दकस्य | पेज १४३ | भगवती सूत्र मे इसका विस्तृत वर्णन है। |
| २६ | जैसे पूर्णभद्र | पेज १४५ | उववाई सूत्र, [घासी लाल जी म सा] सूत्र स २, पृष्ठ स २०-२६ |
| २७ | उत्क्षेपक | पेज १७९ | प्रारम्भिक वाक्य। उपोद्घात। भूमिका। यह शब्द इस भाव का द्योतक है कि प्रभु महावीर ने पिछले अध्ययन अथवा वर्ग का जो भाव कहा है वह सुना। अब अगले अध्ययन अथवा वर्ग का क्या अर्थ कथन किया है। यह कृपा कर बताइये। |
| २८ | उत्क्षेपक | पेज १८३ | टिप्पण सख्या २७ देखें। |
| २९ ३० | जहा महाबलस्स | पेज १९६-१९७ | कृपया टिप्पण स २२ देखें। |
| ३१ | जहा कूणिए | पेज १९८ | उववाई सूत्र (श्री घासी लाल जी म सा सूत्र ११ पृष्ठ ४९-५७ |
| ३२ | जहा उदायणे | पेज १९८ | भगवती सूत्र(श्री घासी लाल जी म)भाग ११, शतक १३, उद्देशक ६, सूत्र ३, पृष्ठ २१-२२ |

| | | |
|---|---|---|
| ३३. | उक्खेवग्रो | पेज १९८ टिप्पण सख्या २७ देखें। |
| ३४. | कूणिक के समान | पेज १९९ टिप्पण सख्या ३१ देखें। |
| ३५ | उदायन की तरह | पेज १९९ टिप्पण सख्या ३२ देखें। |
| ३६ | निक्षेपक | पेज २०३ टिप्पण सख्या ३३ देखें |
| ३७ | पारित्ता | पेज २२८ सैलाना से प्रकाशित सूत्र मे यह शब्द नही है। सम्भव है कुछ अन्यो मे भी न हो, जो हमारी जानकारी मे न आये हो (सम्पादक)। |

# अस्वाध्याय

निम्नलिखित ३४ कारण टालकर स्वाध्याय करना चाहिये—

*अस्वाध्याय के ३४ कारण*

| (क) आकाश सम्बन्धी | अस्वाध्याय की काल मर्यादा |
|---|---|
| १ बडा तारा टूटे तो | .. एक पहर तक |
| २ उदय अस्त के समय लाल दिशा | ..जब तक रहे |
| ३ अकाल मे मेघ गर्जना हो तो | दो प्रहर तक |
| ४ अकाल मे बिजली चमके तो | एक प्रहर तक |
| ५ अकाल मे बिजली कडके तो | दो प्रहर तक |
| ६ शुक्ल पक्ष की एकम् दूज व तीज की रातें | .....एक प्रहर रात्रि तक |
| ७ आकाश मे यक्ष का चिन्ह हो तो | ..जब तक दिखाई दे |
| ८ काली धूअर हो तो | .. ..जब तक रहे |
| ९ सफेद धूअर हो तो | जब तक रहे |
| १० आकाश मण्डल धूलि से आच्छादित हो तो | .. ..जब तक रहे |

| (ख) औदारिक एवं ग्रहण सम्बन्धी | |
|---|---|
| ११ तिर्यञ्च जीवो के हड्डी, रक्त एव मास ६० हाथ के भीतर हो तो | जब तक रहे |
| १२ मनुष्य के हड्डी, रक्त एव मास १०० हाथ के भीतर हो तो | .....जब तक रहे |
| १३ मनुष्य की हड्डी, यदि जली या धुली न हो तो | १२ वर्ष तक |
| १४ अशुचि की दुर्गन्ध | ..जब तक आए या दिखाई दे तब तक। |
| १५ श्मशान भूमि | सौ हाथ से कम दूर हो तो |
| १६ चन्द्र ग्रहण खण्ड अवस्था मे | .. ८ प्रहर तक |
| पूर्ण अवस्था मे | १२ प्रहर तक |
| १७ सूर्य ग्रहण खण्ड अवस्था मे | १२प्रहर तक |
| पूर्ण अवस्था मे | .....१६प्रहर तक |

| | | |
|---|---|---|
| १८ | राजा अथवा गणाधिपति का अवसान होने पर | जब तक उत्तराधिकारी घोषित न हो तब तक |
| १९ | युद्ध स्थान के निकट | .. जब तक युद्ध चले तब तक |
| २० | उपाश्रय अथवा स्वाध्याय स्थान मे पचेन्द्रिय का शव पडा होने पर | ...जब तक पडा रहे तब तक |

## (ग) अन्य

| | | |
|---|---|---|
| २१ | आषाढ मास की पूर्णिमा | .. १ दिन रात |
| २२ | भाद्रपद मास की पूर्णिमा | .....१ दिन रात |
| २३ | आश्विन मास की पूर्णिमा | १ दिन रात |
| २४ | कार्तिक मास की पूर्णिमा | .. ..१ दिन रात |
| २५ | चैत्र मास की पूर्णिमा | १ दिन रात |
| २६ | आषाढ पूर्णिमा के बाद की प्रतिपदा | १ दिन रात |
| २७ | भाद्रपद पूर्णिमा के बाद की प्रतिपदा | .. ..१ दिन रात |
| २८ | आश्विन पूर्णिमा के बाद की प्रतिपदा | .....१ दिन रात |
| २९ | कार्तिक पूर्णिमा के बाद की प्रतिपदा | १ दिन रात |
| ३० | चैत्र पूर्णिमा के बाद की प्रतिपदा | १ दिन रात |
| ३१ | प्रात | .. ..१ मुहूर्त्त भर |
| ३२ | मध्याह्न | .. .१ मुहूर्त्त भर |
| ३३ | सध्या | ...१ मुहूर्त्त भर |
| ३४ | अर्द्ध रात्रि | .....१ मुहूर्त्त भर |

नोट —(१) उपरोक्त अस्वाध्याय के ३४ कारणो के समय को छोड कर बाकी समय मे स्वाध्याय करना चाहिये। खुले मु ह नही बोलना चाहिये एव दीपक के उजाले मे नही बाचना चाहिये ।

(२) मेघ गर्जनादि मे अकाल आर्द्रा नक्षत्र से पूर्व और स्वाति नक्षत्र से बाद का माना गया है ।

